"( यः दुःशंसः ) जो दुष्ट मनुष्य ( सु-शंसिनः नः ) उत्तम विचारोंसे युक्त रहनेवाले हम सबको ( आ-दिदेशति ) आदेश करने लगेगा, ( अस्य मुखे वज्रेण जहि ) उसके सिरपर शस्त्र चलाओ, ( संपिष्टः स अपायति ) चूर्ण होनेसे ही वह दूर होता है ।"

जो दुर्जन सज्जनोंको अपने आधीन रखता है और उनको मनमाने हुकुम करता है और इस प्रकार सज्जनोंको कष्ट पहुंचाता है वह वधके दंडके लिये योग्य है ।

मानव जातिके शत्रुओंका वर्णन वेदमें इस प्रकार आया है । इन मंत्रों-का शांतिके साथ विचार करनेसे दुष्ट दुर्जनोंके लक्षण ज्ञात हो सकते हैं । प्रत्येक मनुष्यमें ये भाव नहीं रहने चाहिएँ, क्योंकि इन दुष्ट भावोंको मनमें धारण करनेसे आत्माकी अवनति हो सकती है । इन दुष्ट कामनाओंको दूर करनेसे ही मनुष्यकी उन्नति हो सकती है । समाजके अभ्युदयके लिये ही यही नियम है । समाजमें उक्त प्रकारके बुरे भाव धारण करनेवाले मनुष्य नहीं होने चाहिए । सुशिक्षाके प्रचारद्वारा सब मनुष्योंको सुसंस्कारसंपन्न बनाना चाहिए । और उनके मन पवित्र, शुद्ध और श्रेष्ठ बनाना चाहिए । इस प्रकार व्यक्ति की और समाज अथवा राष्ट्रकी उन्नतिका राजमार्ग है । जो इस मार्गपरसे चलेगा वही पार हो सकता है । परंतु जो दुराचारी बनकर अपने आपको उक्त दुष्ट व्यसनी लोगोंमें सम्मिलित कर लेगा, उसकी तो अवश्य ही अधोगति होगी, परंतु जिस समाज अथवा जातिमें वह रहता होगा उसकी भी अवनति होगी । इसलिये इस लेखमें दिये दुष्ट लक्षणोंसे अपने आपका बचाव करके अपने अंदर श्रेष्ठ सद्गुणोंकी वृद्धि करना हरएकका कर्तव्य है । आशा है कि सब लोग अपना कर्तव्य-पालन करके अपनी और अपनी जातिकी उन्नति करके संपूर्ण जगतके मार्गदर्शक बनेंगे ।



# विजय प्राप्त करनेकी कला।

अजीताः स्याम शरदः शतं ॥ तै. आ. ४।४२।५

अदीनाः स्याम शरदः शतं ॥ यजु. अ. ३६।२४

"हम सब सौ वर्ष पर्यंत पराजित न होते हुए जीवित रहें, तथा हम सब सौ वर्षपर्यंत अदीन अर्थात् उत्साही जीवनसें युक्त रहें।" यह वैदिक धर्मकी आकांक्षा प्रसिद्ध है। हर एक मनुष्यको उचित है, कि वह सदा ऐसे पुरुषार्थ करता रहे, कि जिससे वह कभी पराजित न हो सके। पराजय होनेसे सब प्रकारकी आपत्तियाँ प्राप्त होती हैं। पराजितोंको ही सब कष्ट भोगने पड़ते हैं। पराजितोंके सद्गुण बुरे समझे जाते हैं, और विजयी लोगोंके दुर्गुण अनुकरणीय समझते हैं। विजयका इतना प्रभाव है। इस-लिये विजय प्राप्त करनेका यत्न हरएकको करना उचित है। विजय किस प्रकार मिलता है, इस प्रश्नके उत्तरमें वेद कहता है,—

अप्रतीतो जयति सं धनानि प्रतिजन्यान्युत या सजन्या।
अवस्यवे यो वरिवः कृणोति ब्रह्मणे राजा तमवन्ति देवाः ॥

ऋ. ४।५०।९

जो (अ-प्रति-इतः) पीछे नहीं हटता वह पुरुषार्थी मनुष्य ही (जयति) विजय प्राप्त कर सकता है। वही (प्रतिजन्यानि) व्यक्तिविषयक तथा (सजन्या) समूह अथवा समाजविषयक (धनानि) धनोंको (सं जयति) विजयसे प्राप्त करता है। (यः) जो राजा (अवस्यवे) अपना रक्षण करनेवाले (ब्रह्मणे) ज्ञानीको ही (वरिवः) सहायता (कृणोति) करता है, (तं देवाः अवन्ति) उसीका देव रक्षण करते हैं॥

इस मंत्रमें विजयकी कुंजी रखी है। (१) जो पीछे नहीं हटता वही विजय प्राप्त करता है। यह मंत्रका पहिला विधान है।—

| | |
|---|---|
| प्र-इत | प्रति-इत |
| प्र-गति | प्रति-गति |
| Pro-gress | Bak-going |
| आगे-बढना | पीछे-हटना |

'प्र-इत और प्रति-इत' ये दो शब्द वेदमें वारंवार आते हैं। पहिला उन्नति और अभ्युदयका दर्शक है और दूसरा अवनति अथवा पीछे हटनेका दर्शक है। जो पीछे नहीं हटता अर्थात् जो अपने स्थानपर स्थिर रहता है, (युधि-ष्ठिर) जीवन कलहके घनघोर युद्धमें जो न डरता हुआ अपने स्थानसे पीछे नहीं भागता, अथवा जो अपने पुरुषार्थके साथ आगे बढता है, वही विजय पाता है। परंतु जो जीवन-कलहमें पीछे रहेगा वह गिरेगा। इस लिये निर्भयताके साथ आगे बढनेकी तैयारी करना सबको उचित है।

आगे बढनेका तात्पर्य यहां मनुष्यके उन्नतिके सब भूमिकाओंमें उन्नति प्राप्त करनेसे है। आत्मिक, बौद्धिक, मानसिक, इंद्रियविषयक, शारीरिक, वैयक्तिक तथा सामाजिक अथवा सर्व राष्ट्रीय प्रयत्नोंमें सर्वप्रकारके पुरुषार्थोंके साथ आगे बढ़नेका संदेशा [ अ-प्रति-इतः ] " अप्रतीतः " इस शब्दद्वारा वेदने सब लोगोंको पहुंचाया है। जो सुनेंगे और जो इस आदेशके अनुसार अपना आचरण करेंगे वेही विजयी और यशस्वी हो सकते हैं। जो सुनते हुए आचरण नहीं करेंगे वे गिर जायँगे।

( १ ) जब आप सचाईपर रहेंगे, अपने शब्दको सदा सत्यसे पूर्ण रखेंगे, प्रामाणिकता, सीधा सरल व्यवहार और उन्नत आचरणसे आप पवित्र बनेंगे; (२) शुद्ध संस्कारोंसे युक्त रहनेका आप प्रयत्न करेंगे, उन्नति और अभ्युदयके लिये ही सदा पुरुषार्थ करेंगे, जगतका सुधार करनेके लिये स्वयं अपने आपको अर्पण करेंगे, लोगोंको उच्च, श्रेष्ठ और अधिक पवित्र भूमिकामें पहुंचानेके लिये जब आप अपनी पराकाष्ठा करेंगे; ( ३ ) जब आप निर्भयतासे कार्य करेंगे, भीतिसे दूर रहेंगे, सत्कर्म करनेके लिये किसीसे नहीं डरेंगे, अपनी पूर्णता करनेके लिये अहर्निशि प्रयत्न करेंगे; ( ४ ) जब आप ऐश और आरामकी पर्वा छोड़ कर, सुस्तीको दूर करके, अपने ही इंद्रियोंके सुखोंमें मस्त न होंगे, तथा श्रेष्ठ कार्य करनेके लिये योग्य स्वार्थ-त्याग आनंदके साथ करेंगे; ( ५ ) संदेहको दूर करके निश्चयात्मक बुद्धिसे सतत पुरुषार्थ करेंगे, सोचने विचार करनेमें ही जब आप अपना सब समय न गमायेंगे, परंतु सोच विचारपूर्वक कार्य करनेके लिये सदा तत्पर रहेंगे,

( ६ ) जब आप विजयी पुरुषवीरोंके समान अपने विचार प्रकट करेंगे; अपना चालचलन शूरोंके समान उदात्त करेंगे, अपने कार्य धैर्यशील उदार चरितोंके समान करेंगे, अपने सब खूनमें विजयकी ध्वनि कूट कूट कर भर देंगे; ( ७ ) जब आप विजयी पुरुषोंके चरित्र पढेंगे, उनके गीत गायेंगे, उनके समान बननेका यत्न करेंगे, उनके चरित्र दूसरोंको सुनायेंगे, तथा उनके जीवनोंमें प्रेममय भक्ति रखेंगे; ( ८ ) जब आप श्रेष्ठ पुरुषोंकी संमति आदरके साथ विचार कोटिमें लेंगे, अपनी निंदा स्तुतिकी पर्वाह न करते हुए योग्य कार्य दक्षतासे करेंगे; ( ९ ) जब कष्ट और आपत्तियां आ जायँगी तब न डरते हुए बड़े विलक्षण धैर्यके साथ अपना ही योग्य धार्मिक सत्कार्य चलाते रहेंगे; ( १० ) जब आप दैवका विचार न करते हुए, पुरुषार्थका ही ख्याल मनमें धरेंगे, सत्कार्य करते हुए यदि सब दुनिया आपके विरुद्ध हो गई तो भी जब नहीं डरेंगे; ( ११ ) अपने पुरुषार्थके बलपर जब आप निर्भर रहेंगे; सत्कार्य करते हुए यदि विष आपको प्राप्त हुआ तो भी यदि आप निर्भयतासे उसको स्वीकार करनेके लिए तैयार होंगे; ( १२ ) जब आप अच्छे नागरिक, भले पड़ौसी, उत्तम राष्ट्रहितैषी, और मानवी हितका कार्य करनेमें तत्पर बनेंगे; ( १३ ) अपने सुविचार प्रकट करने और अपना जीवन विशेष उच्चप्रकारसे व्यतीत करनेके लिये जब आप किसीसे नहीं डरेंगे; ( १४ ) जब अपने आपको पूर्ण धैर्यवान मानेंगे, अपनी वैयक्तिक उच्चताकी सिद्धता करनेका सुविचार करेंगे, अपने आपको गिरा हुआ न मानेंगे; ( १५ ) जब आप अपनी इंद्रियोंका शमन और दमन करेंगे, उनको स्वाधीन रखेंगे, आप अपनी शक्तियोंके प्रभु बनेंगे, सब दुष्टभावोंको दूर करेंगे; ( १६ ) जब आप सदा उच्च विचार उच्चार और आचारको ही पसंद करेंगे, उच्च आकांक्षा धरेंगे, और अभ्युदयके मार्गसे चलेंगे; ( १७ ) जब आप अपना जीवनका सुधार करनेका दृढ़ निश्चय करेंगे, जीवन कलहमें सत्यके साथ आगे बढेंगे, अपना आदर्श जीवन बनानेका यत्न करेंगे; ( १८ ) जब आप उत्साह, उल्लास और आनंद अपने चेहरेपर सदा रखेंगे; अपना वायुमंडल उत्साहपूर्ण बनायेंगे और अपना घर, पोशाक और अपने अन्य पदार्थ उल्लासपूर्ण सदा रखेंगे; (१९) जब आप सुधारके मार्गसे प्रगति करेंगे, और हीन मार्गसे दूर रहेंगे;

( २० ) जब आप द्वेष, मत्सर, और दूसरेकी निंदा न करते हुए दूसरोंके उत्तम गुणोंका ही विचार करेंगे; ( २१ ) अपने निश्चित विचारसे इधर उधर न भटकेंगे, अपने मार्गमें ही सुदृढ विचारसे चलेंगे; ( २२ ) सबसे श्रेष्ठ पुरुषार्थ करके सबसे श्रेष्ठ अवस्था प्राप्त करनेके लिये जब आप दृढ विश्वाससे प्रयत्न करेंगे; (२३) जब आप जगत्‌की ओर पूर्णताकी भावनासे देखेंगे, और दोषकी दृष्टिसे ही सब दुनियाकी ओर देखना छोड़ देंगे; (२४) जब आप निश्चयका बल धारण करके बंधनोंको तोड़नेका प्रबल यत्न करेंगे; (२५) जब आप सत्य तत्वोंके प्रेमसे कार्य करेंगे और छोटे मोटे प्रलोभनोंमें न फँसेंगे; (२६) जब आप सदा सर्वदा अविचारसे दूसरोंका अनुकरण न करेंगे, परंतु अपनी बुद्धिसे अपनी स्वतंत्रताका मार्ग ढूँढेंगे; (२७)जब आप उचितको निकट और अनुचितको दूर करनेमें धैर्य बतायेंगे, 'न' कहनेके समय 'हां' नहीं करेंगे, और 'हां' कहनेके समय 'न' नहीं कहेंगे, दूसरोंकी मोहब्बतसे अपना सत्यमार्ग न भूलेंगे; (२८) धर्म, अर्थ, काम और मोक्षके कर्तव्योंमें जब आप सदा आगे ही बढ़ते जायगे; (२९) परमात्माकी भक्तिसे अपने अंतःकरणोंको पवित्र रखेंगे; (३०) जब आप हृदयसे न डरेंगे, मनमें विश्वास रखेंगे, और आत्मामें बल रखेंगे; (३१) '**मैं अवश्य विजय प्राप्त करूंगा**' ऐसी ही भावना जब मनमें दृढ करेंगे, (३२) शरीर, मन आदि अपने साधनोंको जब एक ही श्रेष्ठ पुरुषार्थमें लगायेंगे; (३३) **जब आप अपने आपको परमेश्वरके अंदर समझकर पूर्ण विश्वाससे कार्य करेंगे**; तब आप आगे बढ़ सकते हैं और आगे बढ़नेसे विजय प्राप्त कर सकते हैं।

इससे आप और अधिक सोच कर अपने काया वाचा मनकी शुद्धि करने, अपने आपको योग्य बनाने और पूर्ण विजय प्राप्त करनेका मार्ग ढूँढ सकते हैं। सोचिए और सीधे मार्गको प्राप्त करके उसपर चलिए।

उक्त मंत्रमें (**प्रतिजन्य धन**) वैयक्तिक धन तथा ( **सजन्य धन** ) समुदाय, समूह, संघ, अथवा समाजका धन, ऐसे दो प्रकारके धन कहे हैं।उन्नति, अभ्युदय, विकास आदि सब दो प्रकारका होता है। एक मनुष्यके संबंधसे जो उन्नति आदि है उसको वैयक्तिक, व्यक्तिविषयक, प्रतिजन्य, प्रत्येक जनके संबंधमें, ( Individualistic ) कहा जाता है। तथा जो अभ्युदय सब

जनताके संबंधमें होता है उसको सामुदायिक, सामाजिक, सजन्य, संपूर्ण जनोंके संबंधमें, राष्ट्रीय, समाज अथवा जातिके संबंधमें (Socialistic) कहते हैं। देखिए—

| | |
|---|---|
| व्यक्ति | समाज |
| मनुष्य | संघ |
| प्रति-जन | स-जन |
| प्रति-जन्य | स-जन्य |
| अ-संभूति | सं-भूति |
| Individual existence | Unitedexistence |

यजु. अ. ४० अथवा ईशोपनिषद्में संभूति और असंभूति का विचार आगया है। वहां कहा है कि "जो केवल व्यक्तिकी उन्नति करनेमें मस्त रहते हैं, वे गिर जाते हैं, तथा जो केवल सामाजिक सुधारमें ही लग जाते हैं वेभी गिर जाते हैं। व्यक्तिकी उन्नतिका एक विशेष महत्व है, और समाजके सुधारका एक विशेष महत्व है। इस बातको जान कर जो दोनों प्रकारके सुधारको साथ साथ करते जाते हैं, वे व्यक्तिकी उन्नतिसे दुःखको दूर करके सार्वजनिक अभ्युदयसे अविनाशी स्वातंत्र्यको प्राप्त करते हैं।" अर्थात् व्यक्तिका अभ्युदय और सार्वजनिक निश्रेयसका साधन करना वैदिक धर्मका मुख्य उद्देश है। जो इस उद्देशको छोड़ देते हैं वे अवनत होते हैं। इस लिये इस मंत्रमें विजय प्राप्तिके उपदेशमें 'प्रतिजन्य और सजन्य' अर्थात् एक एककी ओर संघकी उन्नतिका समावेश किया है। यहां धनका तात्पर्य 'धन्यताका साधन' है, न कि रुपया आना पाई। जिससे मनुष्य अपने आपको धन्य समझ सकता है वह उस मनुष्यके लिये उस समय धन होता है। इस लिये धन्यताके सब साधन धन ही हैं।

वैदिक धर्ममें रहता हुआ जीता जागता सुविचारी सदाचारी और सच्छील मनुष्य व्यक्तिके और जातिके सुधारके विचारोंसे दूर नहीं रह सकता। वर्णाश्रम धर्ममें सब जातीय व्यवस्था ही है। ब्रह्मचर्य और गृहस्थ ये दो आश्रम व्यक्तिके सुधारके हैं। गृहस्थमें जनताके विचारोंका प्रारंभ होता है, तथा वानप्रस्थ और संन्यास ये दो आश्रम केवल जनताकी उन्नति करनेके ही हैं। व्यक्तिके स्वार्थको छोड़ना और जनताकी भलाई करनेका विचार

मनमें दृढ करना, यही संन्यासका तत्व है। जनतात्माकी सेवा करना ही संन्यास धर्म है। चार वर्णोंके धर्ममें तो प्रसिद्धिसे ही सार्वजनिक सुव्यवस्थाका मार्ग है। इस लिये उसका विचार करनेकी कोई आवश्यकता ही नहीं। इस कारण सब वैदिकधर्मियोंको उचित है कि वे जिस प्रकार अपने सुधारका विचार करते हैं, उसी प्रकार वे जनताका अथवा जातिका भी अवश्य विचार करें। क्योंकि जबतक दोनों उन्नतियोंकी प्राप्ति न होगी तबतक धर्मकी पूर्ण सिद्धि प्राप्त होना असंभव है।

पूर्वोक्त मंत्रके उत्तर चरणमें 'अवस्युः ब्रह्मा' ये शब्द आये हैं। 'अवस्यु' का अर्थ–संरक्षण, हलचल, प्रेम, समाधान, शांति, ज्ञान, प्रवेश, श्रवण, स्वामित्व, विनती, पुरुषार्थ, इच्छा, प्रकाश, प्राप्ति, ऐक्य, स्वीकार, अस्तित्व, वृद्धि और विरोधका परिहार करनेवाला है। ये उन्नीस कार्य मनुष्यके अभ्युदयके साधक हैं। पाठक यहां विचार करें कि इन उन्नीस कार्योंसे मानवी उन्नति किस प्रकार सिद्ध हो सकती है। मनुष्य मात्रके सब हलचलके प्रयत्न जो व्यक्तिकी उन्नतिके लिये होते हैं तथा जो जातीयताके विकासके लिये हो सकते हैं, उन सबकी सूचना उक्त अर्थोंमें आ रही है। इतना व्यापक अर्थ बतानेवाला 'अवस्यु' शब्द है। 'अव्' धातुसे यह शब्द बनता है और इसी धातुसे 'ऊति, अवन, ओं' आदि शब्द बनते हैं। इसलिये इन सब शब्दोंमें मुख्यतया अथवा गौणवृत्तिसे सब पूर्वोक्त अर्थ विद्यमान रहते ही हैं। पाठक इस शब्दके ये अर्थ विशेष स्मरणपूर्वक मनमें धारण करें, क्योंकि 'अवन' शब्दका प्रयोग तथा इस धातुसे बने हुए शब्द वेदमें विशेष हेतुसे दिये हैं।

जो अपनी व्यक्तिकी, समाजकी, राष्ट्रकी तथा जनताकी सुयोग्य उन्नति करनेकी पराकाष्ठा करता है वही 'अवस्यु' हो सकता है। इस प्रकारके मनुष्यत्वका विकास करनेका प्रयत्न करनेवाले पुरुषार्थी ज्ञानी सुयोग्य विद्वानको ही श्रेष्ठ प्रकारकी सहायता करनी राजाको चाहिए, क्योंकि वह ज्ञानी उस सहायताका उपयोग जनताके हितके लिये ही करेगा।

'वरिवः' शब्दका अर्थ–पूजा, सन्मान, आदर, धन, स्थान, जगह, सुख, आराम, सुविधा इतना है। पूर्वोक्त प्रकारके 'अवस्यु ज्ञानी' के

लिये राजा 'वरिवः' दे अर्थात् उनको उक्त प्रकारकी सब प्रकारसे सहायता और सुविधाएँ दे उसीका सन्मान करे और उसको योग्य स्थान देकर आराम पहुँचावे। ताकी वह संरक्षक ज्ञानी सब मनुष्योंका भला होने और करनेका मार्ग ढूंढ कर निकाले और उसका सबको उपदेश करे।

यहाँ राजा और राजके अधिकारियोंका धर्म वेदने बताया है। उक्त प्रकारके ज्ञानियोंको सब प्रकारसे सहायता देना और उनके मार्गमें किसी प्रकारकी बाधा न खड़ी करना राजाका तथा अधिकारियोंका कर्तव्य है। इस प्रकारके राजाका देव संरक्षण करते हैं ऐसा अंतिम मंत्रभागमें कहा है। सब प्रकारके देव उसप्रकारके राजाका उत्तम प्रकारसे रक्षण करते हैं।

इस प्रकार यह मंत्र व्यक्तिके कर्तव्य, समाजके कर्तव्य तथा राजा और राजपुरुषोंके कर्तव्य बता रहा है, तथा विजयके मार्गका प्रकाश कर रहा है इसका पाठक अधिक विचार करें।



# कर्मका तत्व।

'आत्मा' शरीर धारण करके कर्म करता है। 'आत्मा' का स्वभाव इसी शब्दसे ज्ञात हो सकता है। 'अत्–सातत्य गमने' इस धातुसे यह शब्द बनता है। सतत गमन, सतत कर्म, सतत पुरुषार्थ, करनेका धर्म 'आत्मा' शब्द बता रहा है। वैदिक धर्मके अत्यंत महान् सिद्धांतोंमें यह एक बड़ा भारी सिद्धांत है, कि आत्मा सतत कर्म करनेवाला है और शरीर उसके पुरुषार्थका साधन है और बंधनोंका निवारण करके पूर्ण स्वातंत्र्यकी प्राप्ति करना उसके पुरुषार्थोंका साध्य है।

जीवात्माका दूसरा नाम 'क्रतु' है। क्रतुका अर्थ 'कर्म' है। आत्माका स्वभावधर्म ही कर्म करना है यह भाव इस शब्दद्वारा प्रकट हो रहा है। 'इन्द्र' जीवात्माका नाम है और उसको 'शत–क्रतु' इसलिये कहते हैं कि वह इस शरीरमें कमसे कम सौ वर्ष रहकर क्रतु अर्थात् पुरुषार्थ करता रहता है। सौ वर्ष पुरुषार्थ करनेका धर्म जीवात्माका है यह भाव इस शब्दसे सिद्ध होता है। शतक्रतु इंद्र देवोंका राजा है। देव शब्द शरीरमें इंद्रियवाचक है। इंद्रियोंका राजा जीवात्मा है। यह ज्ञान यदि हरएक जीवात्माको हो जायगा तो उसकी शक्ति बढ जाती है। इस शरीररूपी कुरुक्षेत्रपर विजय प्राप्त करनेके लिये मैं आगया हूं इस शरीररूपी रथमें बैठकर दुष्ट विचाररूपी शत्रुओंके साथ युद्ध करनेवाला मैं 'विजय' हूं। मेरा नाम 'विजय' होनेसे मेरा पराजय कोई नहीं कर सकता, क्योंकि मेरा सारथी परमात्मा है, मेरे साथ धर्म है और आत्मिक बल मेरा सहायक है। सब देवोंकी अर्थात् इंद्रियादिकोंकी अद्भुत शक्ति मेरे पास है इसलिये इस जीवनकलहकी युद्धभूमिमें स्थिरताके साथ युद्ध करूंगा और अवश्य विजय प्राप्त करूंगा।

मनुष्यके वैदिक नाम सबके सब पुरुषार्थका ध्वनि प्रकट कर रहे हैं। देखिए। (१) मनुष्यः–'विचारशील' इसका भाव है। जो मनन कर सकता है (२) नरः–नेता A leader। दूसरोंको सत्यमार्गपर चलानेवाला

जो होता है उसका नाम नर होता है । सब लोगोंको सन्मार्ग बतानेका पुरुषार्थ करनेवाला ही नर कहलाता है । तथा (न-रम्) जो अपने स्वार्थमें नहीं रमता, परोपकारके लिये ही अपना सर्वस्व अर्पण करता है उसको भी नर कहते हैं । (३) धवः-स्वामी बनकर प्रयत्न करनेवाला । मनुष्य ही जगत्में प्रभु है अर्थात् मुख्य है। प्रभु उसको कहते हैं कि जो विशेष प्रभावशाली होता है । मनुष्य प्रयत्न करके अपना प्रभुत्व इस जगतमें सिद्ध कर रहा है । जैसा जो पुरुषार्थ करता है वैसी उसको सिद्धि हो सकती है । (४) विशः-Enter-prise करनेवाला अर्थात् जोखिमके कठिन काम करनेके निमित्त उद्योग करनेवाला । यह मनुष्यका ही स्वभावधर्म है कि जो प्रतिदिन नवीन नवीन उद्योग करता रहेगा और अपनी परिस्थितिको सुधारेगा । (५) कृष्टयः-चर्षणयः—ये दोनों शब्द नित्य प्रयत्न करनेके द्योतक हैं । (६) व्राताः-समूह अर्थात् संघ बनाकर, जातीयताके विचारसे एक हो कर, राष्ट्रीय विचारसे मिलकर ऐक्यभावसे रहनेवाला मनुष्य प्राणी है । अर्थात् यह शब्द बताता है कि संघशक्तिसे पुरुषार्थ करनेवाला मनुष्य है, यही उसका धर्म है । व्यक्तिके धर्म छोटे क्षेत्रके लिये होते हैं, और संघके धर्म अत्यंत विस्तृत क्षेत्रके लिये होते हैं । इस शब्दसे संघके विस्तृत धर्मोंकी सूचना मिल रही है और मनुष्यके कार्यक्षेत्रकी सीमा अत्यंत व्यापक है, ऐसा यहां सिद्ध हो चुका है । इतना ही नहीं परंतु केवल व्यक्तिकी उन्नतिके लिये कर्म करने मात्रसे ही मनुष्यत्वका विकास नहीं होना है, बल्कि मनुष्यको अत्यंत आवश्यक है, कि वह जनताके हितके लिये अवश्य कार्य करे, क्योंकि संघभावसे रहना उसका निज धर्म ही है । (७) तुर्वशः-त्वराके साथ सबको वशमें लानेवाला मनुष्य है । मनुष्यके व्यवहारसे इस बातका पता लग सकता है कि किस प्रकार वह सब जगत्के स्थावर जंगम पदार्थोंको अपने वशमें ला रहा है । (८) आयुः- आयुको धारण करनेवाला, पुरुषार्थसे अपनी आयुको बढानेवाला मनुष्य है । इस प्रकार इतर कोई प्राणी अपनी आयु बढ़ा नहीं सकते । केवल मनुष्य ही एक प्राणी है कि जो अपनी आयुको बढा सकता है । (९) पूरवः- पूर्णता करनेवाला मनुष्य होता है । हरएक प्रकारका पुरुषार्थ करके उसमें पूर्णता प्राप्त करनेवाला मनुष्य ही है । (१०) जगतः-हलचल करनेवाला मनुष्य है । किसी

एक स्थानमें, एक अवस्थामें, एक परिस्थितिमें, मनुष्य नहीं रहता। नित्य पुरुषार्थ करके उन्नति प्राप्त कर सकता है। (११) पंचजनाः-पांच प्रकारके लोगोंका संघ बनाकर सबकी उन्नतिका साधन करनेवाला मनुष्य है। (१२) विवस्वन्तः-विशेष प्रकारसे वसने अर्थात् रहने सहनेका प्रयत्न करनेवाला मनुष्य है। (१३) पृतनाः-युद्ध करनेवाला अर्थात् नित्य प्रति चलनेवाले जीवन युद्धमें बड़े बड़े पुरुषार्थ करनेवाला मनुष्य है।

ये सब शब्द निघण्टु अ. २।३ में पाठक देख सकते हैं। ये वैदिक शब्द –जो कि मनुष्यवाचक हैं–स्पष्ट बता रहे हैं कि मनुष्यका स्वभावधर्म परमपुरुषार्थका साधन करना ही है। वैदिक शब्दोंके अत्यंत महत्वका पता यहां लग सकता है। इन अर्थोंको देखे विना ही वेदका अर्थ करनेका प्रयत्न करनेसे अर्थका अनर्थ होता है। वैदिक शब्दोंके अद्भुत अर्थ देखनेसे बडा आश्चर्य होता है और जिसके मनमें ये अर्थ प्रकाशित होते हैं, उसको वेदकी अपूर्वता स्वयं ज्ञात होती है, और उसके मनमें कोई संदेह नहीं रहता। अस्तु।

इस प्रकार मनुष्यका स्वभावधर्म सदा पुरुषार्थ करना है। इसीलिये कहते हैं कि आलस्य इसकी बीमारी है। पाठक यहां जान सकते हैं कि आलस्य मनुष्यका स्वभाव न होनेके कारण, परस्वाधीनता प्राप्त होनेके बिना आलस्य नहीं आ सकता। परस्वाधीन होनेका तात्पर्य (पर–स्व–आधीन) शत्रुकी शक्तिके आधीन होना है। शारीरिक शत्रु अजीर्ण आदि हैं इसलिये जिस समय अजीर्ण, अपचन, अतिभोजन होता है उस समय आलस्य आता है। इसलिये योगग्रंथोंमें कहा है कि—

पथ्य–युक्त–हित–मित–भक्षणम्।

(१) योग्य (२) हितकारक और (३) नियमित परिमित भोजन करना चाहिए। पाठक अनुभवसे देखेंगे कि लंघन करनेसे आलस्यका स्वभाव ही दूर होता है। यह शरीरके आलस्यकी बात हो गई। मनका आलस्य बुरे विचारोंको मनमें धारण करनेसे होता है। इसको दूर करनेके लिये श्रवण, मनन और आचरण श्रेष्ठ विचारोंके साथ होना उचित है। शरीर और मन उत्साह पूर्ण होनेसे आत्मबुद्धिमें सदा उत्साह रहता ही है। आत्मबुद्धिमें कभी निरुत्साह रहता ही नहीं क्योंकि उत्साही प्रयत्नशीलता ही इनका स्वभावधर्म है। इसलिये जो सच्चे धार्मिक बनना चाहते हैं उनको उचित

है कि वे अपने पाससे निरुत्साहको दूर करें और उत्साहपूर्ण विचारोंको ही अपने पास सदा रखें ।

'इस जगत्में पुरुषार्थ करते हुए ही सौ वर्ष जीनेकी इच्छा धारण करनी चाहिए।' (यजु. ४०।२) यह वेदकी आज्ञा जगत्में प्रसिद्ध है। शतपथमें कहा है—

कर्म कुरु ॥ शत. ११।५।४।५

'कर्म करो' हरएक मनुष्यको कर्म करना आवश्यक है। इस विषयमें और उपदेश देखिए—

कर्म कृण्वंतु मानुषाः ॥ अथर्व. ६।२३।२
कर्मणे वां ॥ यजु. १।६
कर्माणि चक्रुः पवमान धीराः ॥ ऋ. ९।९६।११
कर्मारा ये मनीषिणः ॥ अथर्व. ३।५।६

"मनुष्य कर्म करें। आपको कर्मके लिये ही उत्पन्न किया है। धीर लोग उद्योग करते हैं। जो बुद्धिमान होते हैं वे उद्यमशील होते हैं।" ये वैदिक उपदेश स्पष्ट हैं। अन्य शास्त्रोंके उपदेश देखिए—

कर्म कृण्वंति वेधसः ॥ तै. सं. १।१।९।३
कर्म कृताः सुकृतो वीर्यवतीः ॥ तै. ब्रा. ३।१।२।४
कर्मणा सुहस्ताः । शां. श्रौ. ८।२०।१
कर्मणे हस्तौ विसृष्टौ ॥ कौ. सू. ३४।१५
कर्माणि तनुतेऽपि च ॥ तै. आ. ८।५।१
कर्मार्थः पुरुषसंमितः ॥ कौ. ११।९।४
कर्मासि ॥ तै. सं. १।६।४।४

'ज्ञानी लोग उद्योग करते हैं। उत्तम पुरुषार्थसे वीर्यकी प्राप्ति अर्थात् शौर्यादिगुण प्राप्त होते हैं। कर्म करनेसे ही हाथ सुशोभित होते हैं। क्योंकि कर्म करनेके लिये ही हाथ बनाये हैं। पुरुषार्थोंका फैलाव उत्तम पुरुष करते हैं। पुरुषार्थ पुरुषको ही पसंद होता है। मनुष्य कर्मरूप ही है।' ये सब उपदेश नित्य मनन करने योग्य हैं। तथा—

कर्म च मे शक्तिश्च मे ॥ यजु. १८।१५

'मेरी पुरुषार्थ करनेकी शक्ति और मेरा पौरुष कर्म सत्कुल्य रूप बने।'

यह इच्छा अत्यंत प्रभावशाली है। इसलिये जो स्वयं वेदका पाठ कर सकते हैं वे कभी आलसी और निरुद्योगी तथा उत्साहहीन रह नहीं सकते। जबतक वेदका धर्म आर्योंमें जीता जागता रहा था तब आर्य सर्वत्र विजयी और यशस्वी थे। तथा जबसे आर्य वैदिक धर्मसे विमुख हो गये तबसे उनके अंदर निरुत्साह और सुस्ती आगई है। वैदिक वायुमंडल सब प्रकारसे पुरुषार्थका वायुमंडल है। इसलिये जो स्वयं वैदिक धर्मी हैं उनको वेदका अवश्य अध्ययन करना चाहिए, तथा जो नहीं है उनको वैदिक धर्ममें लाना चाहिए। यदि सब लोगोंके अंतःकरणोंमें वैदिक धर्मका प्रकाश हो जाय तो निस्सन्देह सब कष्ट दूर होजावेंगे।

कर्म करना अवश्य है, तथा मनुष्यका अथवा जीवात्माका स्वभाव धर्म ही कर्म करनेका है, इतनी बात सिद्ध हो गई। अब यहाँ देखना है कि कर्म किस प्रकार करना चाहिए।

जिस समय आप कर्म करने लगेंगे उस समय निम्न प्रकारकी भावना मनमें रखिए। (१) यह कर्म मैं अपनी अंतःस्फूर्तिसे ही कर रहा हूं किसीके दबावसे नहीं और कर्मके करनेसे मेरा धार्मिक जीवन व्यतीत होगा। उच्चता और श्रेष्ठताका जीवन व्यतीत करनेसे मेरी मनुष्यताका विकास होगा, इस कारण इस कर्मकी अत्यंत आवश्यकता है। (२) जो कर्म करना है उसको प्रारंभ करनेके पूर्व आप उस कर्मके करनेकी विधि परिपूर्णतासे जानिए तथा उसके साथ संबंध रखनेवाले जो जो कर्म विभाग होंगे उनका ज्ञान भी प्राप्त कीजिए। ताकि इष्ट कर्म करनेके समय किसी प्रकारका दोष न हो सके। कर्म करनेके पूर्व बुद्धिसे संपूर्ण योजना कीजिए तथा कर्म समाप्तितक मन उदार रखिए और सर्वत्र विचारसे ही काम करनेका अभ्यास कीजिए। (३) विघ्न अथवा किसी प्रकार न्यूनता रही अथवा इष्टसिद्धि प्राप्त न हुई तो निरुत्साहित न होजाइए, पुनः यत्न कीजिए, परमेश्वरपर विश्वास रखकर कार्य करनेसे अवश्य विजय प्राप्त होगा। (४) विश्वास रखिए कि छोटे कार्योंमें प्राविण्य संपादन करना बहुत अच्छा है, परन्तु बड़े बड़े कार्य अधूरे छोड़ना न केवल आपके लिये बुरा है परन्तु दूसरोंके लिये भी प्रतिकूल हो सकता है। (५) अधूरा कार्य छोड़नेका अभ्यास बहुत ही बुरा है। इस प्रकारका मनुष्य किसी प्रकारसे उन्नत नहीं हो सकता। (६) स्मरण रखिए कि जो कर्म आप करेंगे उसका परिणाम जैसा आप पर होना

है वैसा ही जनता पर भी होना है, इसलिए जितनी पूर्णतासे आप उसको निभा सकें उतना ही अच्छा है। जो कर्म आप करेंगे उसको बड़ा पवित्र समझ कर बड़े धैर्यसे कीजिए। कर्म करनेके समय फलकी ओर दृष्टि न दौड़ाइये। (७) प्रत्येक कर्ममें कोई न कोई कष्ट अवश्य होंगे। इस लिये कष्टोंसे डर कर किसी कार्यको न छोड़िये, क्योंकि कोई ऐसा कार्य न होगा कि जो आराम तलबीसे हो सकता है। तप करने अर्थात् कष्ट सहन करनेका अभ्यास कीजिए। जिससे आप हरएक कष्टको आनंदसे सहन कर सकेंगे। कष्टोंसे न डरिये उनका स्वागत कीजिए। यदि आप कष्टोंका स्वागत करेंगे तो आपको उनसे कष्ट ही न होगा। (८) अपने अंदर जो न्यूनता होगी उसको दूर करने और अपने अंदर जो अच्छे गुण होंगे उनका विकास करनेके लिये प्रयत्न कीजिए। तथा नवीन अच्छे गुण अपने अंदर बढानेकी पराकाष्ठा कीजिए। प्रतिदिन शांतिके समय इस दृष्टिसे आप स्वयं ही अपनी परीक्षा कीजिए। (९) कार्यमें सिद्धि प्राप्त करनेसे उत्साह बढ़ता है इसलिये कर्म करनेकी विधि सदा निर्दोष रखिए। यदि दोष न होंगे तो अवश्य सिद्धि हो सकती है। (१०) अपने शरीर, इंद्रिय, मन, वाणी, बुद्धि आदि शक्तियोंद्वारा नियमके अनुसार व्यवहार करनेका अच्छी प्रकार अभ्यास कीजिए। अनियमसे ही सर्वत्र हानि होगी। (११) सदा स्मरण रखिए कि आपकी उन्नति अपने पुरुषार्थसे ही होनी है। कोई दूसरा इसमें सहायता नहीं कर सकता। (१२) कर्म करनेके समय उससे शीघ्र लाभ उठानेका विचार न कीजिए, परंतु जितनी शक्ति आपके पास होगी उतनी उस कर्मके लिये अर्पण करके उत्तम रीतिसे उसको निभानेकी पराकाष्ठा अपनी ओरसे कीजिए। (१३) अपना स्वधर्म तथा अपने गुणकर्म स्वभाव देखिए, और उसके अनुकूल ही कर्म कीजिए। (१४) विरोधियोंके शब्द आनंदके साथ सुनिए और अच्छा कर्म, पूर्ण विचारसे कीजिए। विरोधियोंके कारण आप अपनी शक्ति बढ़ा सकते हैं फिर उनके शब्दोंसे आप क्रोधित होकर अपना नुकसान क्यों करते हैं? (१५) क्रोधसे आपका ही नुकसान होगा न कि जिसपर आप क्रोध कर रहे हैं उसका। क्रोधसे आयु भी कम होती है। (१६) कर्म छोटा है इस लिये असावधानता न कीजिए। क्योंकि छोटेसे प्रमादसे बहुत बुरा परिणाम होता है। (१७)

कर्म इतना उत्तम कीजिए कि जैसा पहिले किसीने नहीं किया हो परिपूर्णता अपने कर्मसें संपादन कीजिए। यही योग है। कर्ममें कुशलता संपादन करना ही योग है। (१८) आप यह समझिए कि जो कर्म आप कर रहे हैं वह आपके ऊपर जानेके मार्गकी एक सीढ़ी है। कर्मसे ही मनुष्यकी उच्चतम अवस्था होती है। (१९) प्रारंभसे अंत तक हास्य मुद्राके साथ प्रसन्नतापूर्वक कर्म कीजिए। (२०) सब सामग्री उत्तम प्रकारसे सिद्ध कीजिए। सामग्री तैयार करनेमें उदासीनता न रखिए क्योंकि साधन सामग्रीकी उत्तमतापर ही आपकी कार्यसिद्धि निर्भर रहती है। (२१) मन सदा उदार, विशाल, गंभीर और परिपूर्ण रखिए। न्यूनताका संपर्क न होने दीजिए। (२२) जो कर्म आप जिस समय करेंगे उसीमें अपना मन परिपूर्णतासे लगानेका अभ्यास कीजिए। मनकी एकाग्रता आप उसीमें कीजिए। (२३) उद्देश निश्चित करके ही कर्मका प्रारंभ कीजिए। बिना उद्देश प्रयत्न करना मूर्खताका काम है। (२४) कर्म करनेमें आनंद समझिए क्योंकि कर्मसे अमृतकी प्राप्ति होती है। (२५) जो करना है उसे दिलसे कीजिए। यदि दिलसे नहीं करना है तो मत कीजिए। ( २६ ) जो कर्म करना आवश्यक हुआ है उसको नीचा न मानिए। सब कर्म योग्यताके साथ किये जांय तो उन्नतिके साधक ही होते हैं। कर्म करनेकी आपकी रीतिपर उनकी उच्चता निर्भर है। (२७) अपना कर्तव्य समझ कर आनंदके साथ कर्म कीजिए तथा जो करना है उस कर्मको उच्च समझ कर, परमेश्वरको प्रसन्न करनेकी बुद्धिसे कर्म करते जाइए; निःसंदेह इस प्रकार कर्म करनेसे आपकी उन्नति होगी।

धर्मके संस्कार करनेके समय, तथा व्यवहारके दूसरे कर्म करनेके समय उक्त भावना मनमें रखिए और देखिए कि आपकी अवस्था कैसी बनती है। कर्म प्रतिक्षण करना होता है इसलिये उक्त भावना प्रतिक्षण ही मनमें धारण करना आवश्यक है।

कर्मसे ही जनक आदिकोंने उत्तम सिद्धि प्राप्त की थी, फिर आप क्यों नहीं कर सकेंगे? भगवान श्रीकृष्णचंद्रजी महाराज योगेश्वर थे, उनका आदेश भी कर्म करनेके लिये ही है। सब जगत कर्मपर खड़ा है फिर आप ही कर्मके बिना कैसे ठहरेंगे? सोचिए और प्रबल पुरुषार्थ करनेका निश्चय करके उठिए।



# पुरुषार्थ प्रयत्न करनेवालेकोही देवता सहायता करते हैं।

देवोंकी सहायतासे मनुष्यकी उन्नति होती है। देवोंका सहाय्य तबतक नहीं होता कि जबतक मनुष्य पुरुषार्थ नहीं कर सकता देखिए, ऋग्वेदमें कहा है—

न ऋते श्रांतस्य सख्याय देवाः ॥
ऋ० ४।३३।११

"( श्रांतस्यं ऋते ) परिश्रम करनेके विना ( देवाः ) देव (सख्याय न) मित्रता नहीं करते।" अर्थात् जो परिश्रम करेगा उसीकी समृद्धि उन्नति और वृद्धि होती है। जो पुरुषार्थ नहीं करता उसकी उन्नति नहीं हो सकती।

व्यायाम करनेसे शरीरके अवयव पुष्ट होते हैं, संयम और दमन करनेसे इंद्रियोंकी शक्ति बढती है, एकाग्रताका अभ्यास करनेसे मनका सामर्थ्य वृद्धिंगत होता है; अर्थात् अपने शरीरके इंद्रियरूपी देव भी उसी समय सहाय्यता करते हैं कि जिस समय इंद्रियों के द्वारा उत्साह पूर्ण प्रबल प्रयत्न होता है। जो सुस्तीसे बैठेगा उसके अंग वैसे सुडौल नहीं बनते कि जैसा व्यायाम करनेवालेके बनते हैं।

अग्नि, वायु, जल, सूर्य, विद्युत् आदि बाह्य जगत्के देव भी तबतक मनुष्यकी सहायता नहीं करते कि जबतक मनुष्य विशेष पुरुषार्थ नहीं करता। जबतक आग जलाकर अन्न पाकानेका पुरुषार्थ मनुष्य नहीं करेगा तबतक अग्नि मनुष्यकी सहायता नहीं कर सकेगा। जबतक कूआ खोद कर, जल निकाल कर शरीर और कपडे लत्ते स्वच्छ न किये जाय तबतक जल देवता मनुष्योंको स्वच्छता प्रदान नहीं कर सकती। इसी प्रकार अन्य देवताओंके विषयमें समझिए। अर्थात् पुरुषार्थ करनेवालेकी

ही सहायता देवतागण कर सकते हैं आलसी मनुष्यकी कोई सहायता नहीं कर सकता ।

ज्ञानी, विद्वान, योगी, महर्षि भी उन्ही मनुष्योंकी सहायता कर सकते हैं कि जो ज्ञान लेने और योगाभ्यास करनेमें तत्पर होते हैं, जो सुस्तीसे बैठेंगे उनको उठाना किसीके शक्तिमें नहीं है । अर्थात् आत्म-विश्वासपूर्वक प्रयत्नही उन्नतीका साधक है। निश्चयसे जान लीजिए कि एकमात्र यही उपाय है ।

साक्षात् परब्रह्मकोभी बड़े प्रयत्नकेसाथ और तप करनेके पश्चात् ही जगत्की धारणा करनेकी सफलता हुई है । देखिए गोपथब्राह्मणमें कहा है–

ॐ ब्रह्म ह वा इदमग्र आसीत् । स्वयं त्वेकमेव
तदैक्षत । महद्वै यक्षं । तदेकमेवाऽस्मि ।
हन्ताहं मदेव मन्मात्रं द्वितीयं देवं निर्मम इति ।
तदभ्यश्राम्यदभ्यतपत् समतपत् । तस्य
श्रान्तस्य तप्तस्य संतप्तस्य ललाटे स्नेहो
यदार्द्यमाजायत । तेनानन्दत् ।......... ॥ १ ॥
स भूयोऽश्राम्यद् भूयोऽतप्यत् भूय आत्मानं
समतपत्तस्य श्रान्तस्य तप्तस्य सन्तप्तस्य सर्वेभ्यो
रोमगर्तेभ्यः पृथक्स्वेदधाराः प्रास्यन्दत । ताभि-
रनन्दत् । तदब्रवीदाभिर्वा अहमिदं सर्वं धारयि-
ष्यामि यदिदं किं च ..............................॥ २ ॥

गोपथ ब्रा. प्र. १

" निश्चय से यह ब्रह्म ही केवल प्रथम था । वह स्वयं एक ही था । उसने देखा कि यद्यपि मैं महान् और यजनीय हूं तथापि मैं केवल एकही हूं । इसलिये मैं अपनेसे अपने सदृश दूसरा देव निर्माण करूंगा । पश्चात् उसनें श्रम किया, कष्ट सहन किये, और बड़ा तप किया। जिससे उनके मस्तकपर पसीनेके बूंद आगये । उस पसीनेसे उसको बड़ा आनंद होगया । ............॥ उसने फिर बहुतही परिश्रम किया, बहुत कष्ट सहन किये और बड़ा भारी तप किया, जिससे उनके शरीरके

रोमरोमसे अलग अलग पसीनेकी धाराएँ बहने लगीं। उन धाराओंको देखकर उसे बहुत आनंद होगया और उसने कहा कि इन धाराओंसे इस सब जगत्की मैं धारणा करूंगा ...........॥"

यद्यपि यह वर्णन बडे अलंकारसे युक्त है, तथापि उसमें उत्साहमय महान् पुरुषार्थ करनेकी प्रेरणा निःसंदेह है। श्रम करना, परिश्रमसे पुरुषार्थ करना, आनंदसे कष्ट सहन करना, तप करना, इत्यादिसेही वृद्धि होती है। उन्नति और अभ्युदय इसीसे प्राप्त होता है। जब परब्रह्मकोभी परिश्रम करना पड़ता है तो अन्य छोटे शक्तिवालोंको परिश्रम करनेकी कितनी आवश्यकता है उसका विचार पाठक कर सकते हैं। यही उपदेश इस गोपथके वर्णनद्वारा ऋषिने किया है अर्थात् परिश्रम और पुरुषार्थके विना कोई सिद्धि प्राप्त नहीं होती।

'आत्मा' शब्दका अर्थ ही 'सतत पुरुषार्थ करनेवाला' है। अत्-सातत्यगमने' इस धातुसे आत्मा शब्द बना है। सतत हलचल (Constant movement) करना, अर्थात् हमेशा पुरुषार्थ करना आत्माका निसर्गका स्वभाव है। इस निज धर्मको आत्मासे पृथक् नहीं किया जा सकता। जहाँ आत्मा होगा वहाँ पुरुषार्थ अवश्य होना चाहिए अर्थात् आलस्य आत्माका निजधर्म नहीं है। आत्माका स्वभावधर्म सतत पुरुषार्थ करनेका उत्साह है। जो आलसी बनता है, वह अपने स्वभावधर्मसे गिरता है; इस कारण अधोगतिको प्राप्त होता है। इसी लिये आलस्यका स्वीकार करना किसीको भी उचित नहीं।

व्यक्तिके गुणोंका विकास, समाजके गुणोंका उत्कर्ष, राष्ट्रीय सद्गुणोंका अभ्युदय करना प्रत्येक का कर्तव्य है। इन कर्तव्योंको न करनेसे ही सब पातक और सब दोष होते हैं। देखिए—

ब्रह्मचारी समिधा मेखलया श्रमेण लोकांस्तपसा पिपर्ति ॥

अथर्व. ११।५।४

'ब्रह्मचारी (लोकान्) सब लोगोंको अपने (श्रमेण) परिश्रमद्वारा और तपके द्वारा (पिपर्ति) संतुष्ट करता है।' अर्थात् ब्रह्मचारीको उचित है कि वह परिश्रम करके तथा कष्ट सहन करके सब जनताके भलाईके कार्य

करता रहे । परोपकार, जनहित, समाजहित, राष्ट्रहित करना ब्रह्मचारीका एक मुख्य कर्तव्य है । यह बात इससे सिद्ध है । तथा जनहितके कार्य बड़े परिश्रमसेही सिद्ध होनेवाले होते हैं, इसलिये सबप्रकारसे कष्ट सहन करनेके लियेही ब्रह्मचारियोंको सदैव तैयार रहना चाहिए ।

**न श्राम्यन्ति न विमुंचन्त्येते**
**वयो न पप्तू रघुया परिज्मन् ॥**

ऋ. २।२८।४।

'(न) जिस प्रकार (रघुया वयः) वेगवान पक्षी (परिज्मन्) आकाशमें सर्वत्र निरंतर भ्रमण करते हुए (पप्तुः) दौड़ते हैं, उस प्रकार वे (न श्राम्यन्ति) परिश्रम करनेसे थकते भी नहीं और प्रारंभ कियाहुआ कार्य बीचमें (न विमुंचन्ति) छोड़तेभी नहीं । '

इस मंत्रमें दो बातोंका उपदेश किया है, (१) ऐसी शक्ति प्राप्त करना कि जिससे अत्यंत पुरुषार्थ प्रयत्न करनेपर भी थकावट न हो सके, तथा (२) प्रारंभ कियाहुआ कार्य बीचमें अधूराही छोड़ देनेकी बुरी आदत न रहे । कार्यसिद्धिके लिये ये दोनों बातें मुख्य हैं । तीसरी बात जो इस मंत्रद्वारा उपमासे बताई है, वह यह है कि, (३) पक्षी जिसप्रकार स्वतंत्रतापूर्वक विहार करते हुए स्वावलंबन और स्वाधीनताके साथ अपने आवश्यक पदार्थोंको पुरुषार्थसे प्राप्त करते हैं, उसी प्रकार मनुष्योंको भी उचित है कि वे स्वावलंबन और स्वातंत्र्य का संरक्षण करते हुए अपने आवश्यक पदार्थोंके लिये किसी दूसरेपर निर्भर न रहें । पक्षियोंके आचरणसे यह उपदेश मनुष्योंको लेना चाहिए । इसप्रकार सतत पुरुषार्थका माहात्म्य है । देखिए और वेदने कहा है—

**न मा तमन्न श्रमन्नोत तन्द्रन्न वोचाम ॥**

ऋ. २।३०।७

'(न मा तमन्) मेरेलिये अज्ञान न हो (न श्रमन्) थकावट न हो (उत न तन्द्रन्)और आलस्य न आवे, (न वोचाम) हम गप्पेबाजी न करें ।'

(१) अज्ञान, (२) थकावट, निरुत्साह, (३) आलस्य और (४) बड़बड़ करनेका स्वभाव; येही चार दुर्गुण हैं कि जो मनुष्यमें अवनति लाते है। इसलिये सबको उचित है, कि वे इन दुर्गुणोंको सदा दूर रखनेका यत्न करें। अर्थात् (१) ज्ञान, (२) उत्साह, (३) पुरुषार्थ प्रयत्न, और (४) शांतिके साथ कर्तव्य करनेका गुण, प्राप्त करें, और अपने अभ्युदयके मार्गमें जो जो विघ्न आजांयगे उनको निश्चयसे दूर करें।

इसप्रकार परिश्रम करनेका वेदमें उपदेश है। हरएक मनुष्यको चाहिए कि वह इस दिव्य उपदेशको स्मरण रखे और पुरुषार्थ करके अपनी तथा राष्ट्रकी उन्नति साधन करे।



# सब सुखोंकी एकसाथ प्राप्ति.

( जीवन्मुक्त श्रीअच्युत स्वामीजी महाराजका शिष्यके प्रति एक कथोपदेश )

( लेखक—"अभय" )

शिष्य गुरुमहाराजसे वार्तालापोंसे कुछ शिक्षा ग्रहण कर रहा है। बस्तीसे मीलों दूर, चारों तरफ दूरतक विस्तृत गंगाके रेतीले मैदानमें, भागीरथीकी पावनी धाराके तटपर एक काष्ठमन्दिरकी छायामें श्रीअच्युत स्वामीजी महाराज विराजमान हैं और सामने यह शिष्य उनसे आज वार्तालाप करनेका सौभाग्य पाये हुए नम्रभावसे बैठा हुआ है। अन्य कई ज्ञानप्रसंगोंके अनन्तर शिष्यने प्रश्न किया, "भगवन्? यह पञ्चकोश क्या वस्तु है।" महाराजने अन्नमय, फिर प्राणमय, फिर मनोमय, विज्ञानमय तथा आनन्दमय एक एक कोशका स्वरूप तथा कार्यादिक अच्छीतरह समझा कर बतलाया और उसके अनन्तर कहने लगे कि इन्हीं पञ्चकोशोंकी वह गुहा है। जिसमें कि आत्मा निहित है। उपनिषदोंमें स्थान स्थानपर आत्माको "गुहा—निहित" वर्णन किया है। सो इन कोशोंकी ही गहन गुहाके अन्दर छिपा पड़ा हुआ ब्रह्म संसारी लोगोंको उपलब्ध नहीं होता, यद्यपि वह इतना निकट है कि, उससे अधिक निकट कुछ और हो ही नहीं सकता।

**सत्यं ज्ञानमनन्तं ब्रह्म यो वेद निहितं गुहायाम् परमे व्योमन्।**
**सोऽश्नुते सर्वान् कामान् सह ब्रह्मणा विपश्चिता॥**

तै. उ. २–१–१

तुमने यह मन्त्र पढ़ा होगा। यहांपर "गुहा" यही पञ्च कोशरूपा है। इसके 'परम व्योम' (अज्ञानरूप कारण की गहनता)में निहित "ब्रह्म" को जो पुरुष जानता है। कैसे ब्रह्मको? सत्य, ज्ञानस्वरूप और सब प्रकारसे अनन्त। यही ब्रह्मका लक्षण है "सत्यं ज्ञानमनन्तं"। जो

इस ब्रह्मको जानता है स 'सोऽश्नुते सर्वान् कामान्' वह सब कामों, भोगोंको प्राप्त करता है । "सह" एकसाथ, इकट्ठा, युगपत् । उसे एकसाथ सम्पूर्ण भोग प्राप्त होते हैं । कैसे? "ब्रह्मणा विपश्चिता" सर्वज्ञ ब्रह्मसे, सर्वज्ञ ब्रह्मद्वारा । जो मनुष्य उस गुहानिहित ब्रह्मको जानता है उसे ब्रह्मद्वारा ब्रह्माण्डके सब आनन्द भोग एकसाथ प्राप्त होते हैं । तुम यह समझो कि उसे सब काम, आनन्द युगपत् कैसे प्राप्त होते हैं? यह कुछ विचारनेकी बात है । जरा सोचो कि सब सुखोंकी एकदम प्राप्ति कैसे हो सकती है । अच्छा! तुमने कभी सयुग्वा रैक्वकी कथा सुनी होगी! यह कथा छान्दोग्य उपनिषद् में आती है ।

**शिष्य**—नहीं महाराज मैंने नहीं सुनी । आप सुनानेका अनुग्रह कीजिये । मैं सुनना चाहता हूं ।

गुरु महाराज कुछ ठहर कर इस प्रकार सुनाने लगे ।—

एक समयमें ज्ञानश्रुति पौत्रायण नामका एक राजा रहता था । वह बड़ा सद्गुणी था । प्रतापी और दानी था बड़ी श्रद्धासे ब्राह्मणों विद्वानोंकी पूजा करता और उन्हें बहुत दान देता था । हर समय गरीबोंके लिये उसके यहां पाक होता रहता था । उसने अपने राज्यमें जगह जगह ग्राम ग्राम और नगर नगर में-"अवसथ" बनवा रखे थे, जहांपर कि सब कोई रहकर भोजन पा सकता था । इन कारणोंसे उस पुण्यात्मा राजाका यश सब ओर फैल रहा था और सब देव और मनुष्य उसकी हित कामना करते थे ।

एक दिन रात्रिके समय राजा चाँदकी सुहावनी चाँदनीमें अपने प्रासादके शिखरपर सुखसे लेटा हुआ था कि उसने आकाशमें दो दिव्य हंसोंको उड़ते हुए देखा । जब वे कुछ समीप आये तो पिछला हंस अगले हंससे कहने लगा "अरे भल्लाक्ष! भल्लाक्ष! देखता नहीं कि जानश्रुति राजाका द्युलोकसम देदीप्यमान प्रताप कैसा फैल रहा है । आगे कहां बढ़ता है? देख कहीं तेरे पंख इस प्रताप ज्योतिमें जल न जांय ।" दुसरा हंस बोला "यह जानश्रुति राजा!! तू तो इसकी ऐसी प्रशंसा करता है जैसे कोई सयुग्वा रैक्व की प्रशंसा करै" "यह सयुग्वा रैक कौन है" । भल्लाक्षने

बताया "जिस प्रकार द्यूतक्रीडामें कृत पासेद्वारा जीतनेसे शेष सब पासे उसी जीतने वालेके हो जाते हैं उसी प्रकार संसारके सब मनुष्य जो कुछभी पुण्यधर्म करते हैं उस सबका फल 'सयुग्वा रैक्व' को प्राप्त होता है। इसलिये मैंने कहा कि तू तो इसकी सयुग्वा रैक्व की-सी प्रशंसा करता है। और भी जो कोई उस ज्ञानको जानता है जिसे कि रैक्व जानता है, उसको भी सबके किये पुण्योंका फल स्वतः प्राप्त हो जाता है"।

असलमें यह कोई ऋषि या देवता थे जो कि राजाके गुणोंसे सन्तुष्ट हुए हंसोंका रूप धारण करके आये थे कि राजाको जिज्ञासा उत्पन्न करें। क्यों कि विना जिज्ञासा हुए ज्ञान कैसे दिया जा सकता है!

हंसोंका यह वार्तालाप सुननेके बाद राजाको नींद नहीं आई। शेष रात्रि उसने इसी बातको सोचते सोचते बिताई। प्रातःकाल जब बन्दी-गण राजाकी स्तुति करते हुए उसे जगाने लगे तब राजा बोला कि तुम तो मेरी ऐसी स्तुति करते हो जैसे कि कोई सयुग्वा रैक्वकी करे। सयुग्वा रैक्व कौन है? राजाने इससे हंसका कहा हुआ वाक्य ही दुहरा दिया कि जैसे कृत पासेसे जीतने पर अन्य सब पासे उसीके हो जाते हैं, उसी प्रकार संसारके सब लोग जो भी कुछ पुण्य करते हैं उस सबका फल सयुग्वा रैक्वको पहुंच जाता है।

अब सयुग्वा रैक्वके पता लगानेकी आज्ञा हुई। देशके सब बड़े बड़े नगरों, ग्रामोंमें खूब खोज की गई, किन्तु रैक्वका कहीं कुछ पता न चला। अन्तमें वे लोग लौट आये और आकर कहा कि रैक्व कहीं नहीं मिलता। उनका वृत्तान्त सुन कर उन्हें बताया "अरे जो ब्राह्मण ब्रह्मज्ञानियोंके रहनेके प्रियस्थान हैं वहां जाकर उसे ढूंढो। नगरों, महलों बाजारोंमें उसका पता कहाँ लगेगा। कहीं नदीके तटों, पुण्य जंगलों, पहाड़की कन्दराओंमें उसकी खोज करो तब उसका पता लगना सम्भव है।" फिरसे ढूंढ़ना प्रारम्भ हुआ। ढूंढते ढूंढते एक दिन दुपहरके समय एक नदीके समीप एक गाड़ी (शकट) के नीचे छायामें अकेला बैठा हुआ एक तेजस्वी ब्राह्मण दिखाई दिया। आशा बंधी कि शायद यही वह

ब्राह्मण होगा । पास जाकर उससे पूंछा "भगवन्! तुम्हारा नाम सयुग्वा रैक्व तो नहीं है" उसने कहा "हां, मेरा नाम सयुग्वा रैक है । ढूंढने-वालों ने शीघ्र जाकर राजाको यह शुभ संवाद सुनाया कि अमुक अमुक स्थानपर रैक मिल गया है ।

अब राजा ६०० गौवें एक कण्ठहार और रथ साथ लेकर सयुग्वा रैक के पास पहुंचा और उन्हें निवेदन करता हुआ बोला "रैक! यह लो ६०० गौवें, यह कण्ठहार और यह रथ, भगवन्! मुझे अनुग्रह कर, इस देवता का उपदेश करो जिसकी कि तुम उपासना करते हो । मैं आपका शिष्य होकर उपस्थित हूं ।" रैकने कहा "जा रे शूद्र, लेजा आपनी गौवें और धन अपने ही साथ । हमें यह नहीं चाहिये" । राजा बेचारा लौट आया । फिर दुबारा वह कुछ विचार कर अपने साथ १००० गौवें तथा हार और रथके साथ अपनी पुत्री को भी उसके गार्हस्थ्य के लिये लेकर आया और वे ग्राम भी जहाँ कि वह बैठा था उसको दहेज कि रूपमें अर्पण कर दिये । वे ग्राम उस समय से "रैक्वपर्ण" नाम से प्रसिद्ध हो गये हैं।

अस्तु, अन्तमें उसने राजाको संवर्ग विद्याका उपदेश किया है । ब्रह्मज्ञान दिया है । अर्थात् उस देवताका ज्ञान कराया है जिसकी कि वह स्वयं उपासना करता था और जिसका कि अनन्त फल यह है कि संसार भरके सब मनुष्य जो कुछ भी पुण्य करते हैं उस सबका फल उस (ज्ञानी) को स्वतः पहुंच जाता है ।

(इस प्रकार यह कथा समाप्त कर महाराज इसे समझाने लगे)

यहां पहिले देखो कि पुण्योंका फल क्या होता है? सुख, आनन्द । सब पुण्योंका फल यही है । किन्तु यह सुख क्या वस्तु है । सुख को देखो, सुख क्या है । तुम ही बताओ सुख क्या है?

शिष्यने सुखका कुछ (जो कुछ बन पड़ा) लक्षण करनेका यत्न किया और तदनन्तर इच्छा प्रकट की कि अब आप मुझे ठीक ठीक समझाइये कि सुख क्या है?

महाराज बोले—देखो, "इच्छानिवृत्ति का ही नाम सुख है ।"

सुख और कुछ वस्तु नहीं है। जब हमारी कोई इच्छा, कामना निवृत्त होती है तभी हमें सुख का अनुभव होता है। वस्तुतः यह इच्छाओं, कामनाओंका होना ही है, जो कि हमें सुख नहीं पाने देता क्योंकि सुख का अक्षय भण्डार तो हमारे अन्दर आत्मामें—विद्यमान है, यह कहीं भी बाहर नहीं है। परन्तु इस आन्तर सुख का भी अनुभव हमें तभी होता है जब कि हमारी इच्छा कामना शान्त होती है। मनुष्य अज्ञानसे समझता यह है कि सुख उस बाह्य वस्तु का है जिसकी कि प्राप्तिसे उसकी कामना पूर्ण हुई है। देखो, तुमने अभी भोजन किया है तुम इस समय तृप्त हो, तुह्मारा पेट भरा हुआ है अब तुम्हें यदि और भोजन के लिये कहा जाय तो तुम कभी स्वीकार न करोगे...........जबर्दस्ती भोजन खिलाया जाय तो इस भोजनसे सुख के स्थान पर तुह्में अब कष्ट होगा। यदि सचमुच भोजन में ही आनन्द होता तो अब पेट भरे पर भी भोजन से आनन्द ही होना चाहिये था। किन्तु नहीं, बाहिर कहीं भी सुख नहीं है। सदा इच्छा निवृत्ति से ही अपना आन्तर सुख मनुष्य को अनुभव होता है—सुख प्राप्त होता है। भोजन से आनन्द हुआ, क्यों कि इससे बुभुक्षा (खाने की इच्छा) निवृत्त हुई और वृत्ति अन्तर्मुख होगई। मनुष्य बाह्य वस्तुओं को सुख का साधन समझता हुआ बाहर भटकता फिरता है। जब कभी कोई इच्छा पूर्ण होती, कामना शान्त होती है तो मन स्वस्थावस्था को प्राप्त हो अन्तर्मुख होता है और वहां अपने परमानंद का आस्वादन करता है। किन्तु यह उसे केवल क्षणभर के लिये है जबतक कि दूसरी इच्छा उत्पन्न हो कर उसे सताने नहीं लगती। इच्छा उत्पन्न होतेही फिर मन बाहर भागता है और व्याकुल होता है। यह कामनाही हैं जो वृत्तिको बहिर्मुख रख प्राणीको आपनाही अपार आनन्द नहीं पाने देती। धन्य हैं वे पुरुष जो कि, निरन्तर कामनाहीन स्वस्थावस्थामें रहकर अन्तर्मुख हो ब्रह्मानन्दमें लीन होते हैं। यही ब्रह्मानन्द है। यही ब्रह्मकी प्राप्ति है। क्षणक्षणभरके लिये सभी लोग प्रतिदिन इच्छानिवृत्त (सुख) होनेपर उस परब्रह्म को प्राप्त करते हैं। किन्तु वे इसे जानते नहीं। वहीं अनन्त ब्रह्म छिप रहा है। इसे कहते हैं। "तिनके की ओटमें पहाड़"। किन्तु जिस आप्त कामकी सब कामनायें शान्त हैं वही वास्तविक निरन्तर

ब्रह्मानन्दको पाता है, उसे ही ब्रह्मका साक्षात्कार होता है । जिस की जितनी कामनायें शान्त हैं, वह उतनाही आनन्दपूर्ण है, वह उतनाही ब्रह्मके समीप है । नवजात बालकको देखो उसकी कैसी ब्रह्ममयी अवस्था होती है, वह सदा आनन्दमें लीन रहता है । क्योंकि उसे कोई इच्छा नहीं......उसे कोई कामना नहीं सताती । उसका मुख गुलाबके फूलसा खिला हुआ, आनन्दमग्न सदा खिल खिलाता हुआ वह बिछानेपर पडा रहता है । या तो जब उसे भूक लगे, या बिस्तरपर कुछ उसे चुभे, इन दो अवस्थाओंको छोड़ कर (इन दो अवस्थाओंमें तो वह अवश्य दुःख प्रगट करता है किन्तु जहां उसकी केवल मात्र यह दो इच्छायें निवृत्त हुईं) शेष २४ घन्टे वह बड़े आनन्दकी अवस्थामें प्राप्त हुआ रहता है... ...उसे कोई इच्छा नहीं......कोई अभिलाषा नहीं......कोई चिन्ता नहीं । वस्तुतः बालकको स्वभावसेही ब्रह्मप्राप्ति रहती है । किन्तु बड़ा होकर ज्यों ज्यों उसकी इच्छायें बढ़ती हैं वह संसारमें फंसता जाता है, चिन्ता-ग्रस्त रहने लगता है, उसकी वह सहज प्राप्त ब्राह्म अवस्था सर्वथा नष्ट हो जाती है । उसकी स्मृति तक नहीं रहती । क्षणक्षणमें इच्छायें पैदा होकर उसे कभी भी अन्तर्मुख नहीं होने देती । जहां अन्तर्मुखता नहीं वहां सुख नहीं । जहां कामना शान्त हुई वहीं सब सुख हैं । बस यह अच्छी तरह समझकर देखलो कि कामनाओंका निवृत्त होनाही सुखका भोग है । जब मनुष्यकी जिस विषयकी इच्छा निवृत्त हो रही होती है, तब उसे उस विषयका भोग प्राप्त हो रहा होता है । जब तुम्हारी स्वादिष्ट भोजनकी इच्छा वैसा भोजन पानेसे निवृत्त हो रही होती है, तब तुम्हें स्वादु भोजनका भोग प्राप्त हो रहा होता है । जब तुम्हारी कोमल स्पर्श की इच्छा निवृत्त हो रही होती है, तब तुम्हें उसका (उस स्पर्शका) भोग प्राप्त हो रहा होता है । जिस विषय की इच्छानिवृत्ति उसी विषयके भोगकी प्राप्ति । तो देखो कि जिसकी सभी विषयोंकी इच्छायें निवृत्त हैं उसे सब विषयोंका भोग एकदम प्राप्त है कि नहीं, समझे? यह है युगपत् सब कामोंकी प्राप्ति । देखो एक बड़ा भारी राजा है, जिसे कि हो सकता है, कि सब प्रकारके भोग प्राप्त हों । मधुर भोजन, मनोहर संगीत-श्रवण, सुखस्पर्श, सुन्दर रूप आदि सब इन्द्रियोंके भोग तथा सब काम

उसे प्राप्त हों। संसारके सभी भोगोंको वह भोग सकता हो। किन्तु उन सब भोगोंको वह युगपत् नहीं भोग सकता......उसमें ऐसा सामर्थ्य नहीं है। जिस समय वह स्वादिष्ट खाद्यका भोग भोग रहा है उस समय उसे सुन्दर गीत श्रवणका भोग प्राप्त नहीं है......उसे उस समय अन्य कोई भी भोग प्राप्त नहीं है। वह इसीमें सब दुख सुखका भेद छिपा है। इस ब्रह्माण्डमें भोगोंकी गणना नहीं है, भोग अनन्त हैं अनन्त प्रकारके हैं। उस विषयी राजाको इनमेंका जब एक प्राप्त है तब उसे शेष अनन्तों भोग प्राप्त नहीं हैं जिनकी कि उसे कामना है। सब भोगोंको भोगनेका सामर्थ्य रखता हुआ भी वह 'ईश्वर' कहलानेवाला बेचारा राजा एक समयमें एकही भोगका भोग पाता है और दूसरोंका भोग पानेके लिये दुखी होता है। दूसरी तरफ रैक्व जैसे पुरुष हैं जिनका कि भोगका आनन्द सृष्टिकी परिमित वस्तुओंपर निर्भर नहीं है। वह हैं जो बादशाहोंके बादशाहकी तरह ब्रह्माण्डके समग्र भोगोंको युगपत् भोगनेका सामर्थ्य रखता है, और भोगता है, क्योंकि वह आप्त काम है। वह विश्वभरके सम्पूर्ण विषयोंसे परमा निवृत्ति अनुभव करता हुआ आनन्द मग्न है उसे कुछ कामना नहीं है। यह भी क्यों है? क्योंकि उसने सच्चिदानन्द स्वरूपको देखलिया है, उसे अपने अन्दर देखकर अब वह बाह्य किस सृष्ट वस्तुका सुख पानेके लिये कामना करे। उसे वह अपार आनन्द प्राप्त है, जिसमें कि ब्रह्माण्डके ये क्षुद्रमति क्षुद्र आनन्द सचमुच एक परमअणुके भी बराबर नहीं हैं। इसलिये कहा है कि "सोऽश्नुते सर्वान् कामान् सह, ब्रह्मणा"। सम्पूर्ण जगत्के सब प्राणी जो कुछभी अपने समस्त पुण्योंका सुख प्राप्त करते हैं वह सब मिलकर उसके ब्रह्मानन्दमें इस प्रकार समाजाता है जिस प्रकार कि अगाध पारावार (समुद्र) में दो चार सौं बूंदें मिलकर, ओह, वह अनंत पारावार!!! उसमें तो बस, मग्न होतेही बनता है। और तब यह संसार तथा इसकी ये महान् से महान् वस्तुएँ कहां हैं?

यह उपदेश सुननेके बादसे शिष्यके चित्तमें यदि कोई महत्वाकाङ्क्षा है तो यही है कि, वह जहाँ रहे उसके स्थानकी तरफ निर्देश करते हुए

ज्ञानी लोग यह कहें कि यहाँ पर वह पुरुष रहता है, जिसे कि संसारके सब मनुष्य जो कुछ पुण्य करते हैं, उस सबका फल प्राप्त होता है—यहाँ पर वह पुरुष रहता है जो ब्रह्माण्डके सम्पूर्ण भोगोंको युगपत् प्राप्त करता है—यहाँ पर वह पुरुष रहता है जिसने कि उस एकमात्र सर्वोपरि वस्तुको पा लिया है, जिसे कि लाभ कर फिर विश्वमें किसी दूसरी वस्तुको पानेकी कामना नहीं रहती, इच्छा नहीं होती। यह उसकी महत्वाकांक्षा इस जन्ममें पूरी हो या कई जन्मोंमें।





# विषयसूची.





ॐ # उपनिषद्-ग्रंथ-माला। ॐ

**"जीवनके समय आनंद और मृत्युके समय शांति"**

**"अभ्युदयका उपाय और निश्रेयस् का मार्ग"**

बतानेवाले ये उपनिषद् ग्रंथ होनेके कारण, इनके अध्ययनसे हरएकको लाभ हो सकता है। इस समयतक निम्न उपनिषदोंके व्याख्या—ग्रंथ छप चुके हैं—

## (१) ईश उपनिषद्।

हरएक मंत्रकी सरल व्याख्या और विस्तृत विवरण इस पुस्तकमें होनेसे इसके पढनेसे हरएक मंत्रका गूढार्थ और तत्वज्ञान सुगमतासे विदित हो सकता है।

॥।=) मूल्य चौहद आने।

## (२) केन उपनिषद्।

इसमें विस्तृत भूमिका, केन उपनिषद्का अर्थ और विचार, अथर्ववेदीय केन सूक्तका अर्थ और मनन, तथा देवीभागवतके देवतागर्वहरणकी कथाकी संगति बताई है। इसके पढनेसे मंत्र और उपनिषद्की संगतिका ज्ञान प्राप्त हो सकता है। मूल्य १।) सवा रु.

**मंत्री—स्वाध्याय मंडल, औंध (जि. सातारा.)**

# केन उपनिषद् ।

इस पुस्तकमें निम्न विषय हैं —

**( १ ) भूमिका**—उपनिषद्का अर्थ, "**केन**" शब्दका महत्व, केन उपनिषद्का सार, शांतिमंत्रोंका विचार, केनसूक्तका आशय, केनसूक्तकी विशेषता, केन का ईश उपनिषद्से संबंध, "**यक्ष**" कौन है?, "**हैमवती उमा,**" पार्वती–पर्वतकी लडकी, "**इंद्र**" कौन है?

**( २ ) केन उपनिषद्का** अर्थ और मनन। अग्निका गर्व हरण, वायुका गर्व हरण, इंद्रका गर्व हरण, ब्रह्मका संदेश ।

**( ३ ) अथर्ववेदीय केनसूक्तका अर्थ और मनन ।** स्थूलशरीर, सूक्ष्मशरीर, ज्ञानेंद्रिय, कर्मेंद्रिय, रुधिर, प्राण, मन, वाणी, कर्म, मेधा, श्रद्धा, समष्टि-व्यष्टि ( चित्र ), ब्रह्म प्राप्तिका उपाय, अथर्वा, अथर्वाका सिर, देवोंका कोश, ब्रह्मकी नगरी, '**अयोध्या**' आठ-चक्र, आत्मवान् यक्ष, अपनी राजधानीमें ब्रह्मका प्रवेश ।

**( ४ ) देवीभागवत की देवतागर्वहरण की कथा ।** मतमतांतरके झगडे, अग्नि, वायु, इंद्र के गर्वका निराकरण, शाक्त मतका वेदके सूक्तोंसे संबंध, शुद्ध शाक्तमतका मूल ।

इतने विषय इस पुस्तकमें हैं। सब विषयोंका सप्रमाण स्पष्टीकरण किया है। मूल्य १।) सवा रु. ।

**मंत्री—स्वाध्याय मंडल, औंध** (जि. सातारा).

## [५] [illegible] ।

(१) वेदका स्वयंशिक्षक । प्रथमभाग । मू. १।।) डेढ रु. ।

(२) वेदका स्वयंशिक्षक । द्वितीय भाग । मू. १।।) डेढ रु. ।

## [६] आगम-निबंध-माला ।

(१) वैदिकराज्यपद्धति । मू. ≡) तीन आने ।

(२) मानवी आयुष्य । मू. ।) चार ,, ।

(३) वैदिक सभ्यता । मू. ≡) तीन ,, ।

(४) वैदिक चिकित्सा-शास्त्र । मू. ।) चार ,, ।

(५) वैदिक स्वराज्यकी महिमा । मू. ।।) आठ ,, ।

(६) वैदिक सर्पविद्या । मू. ।।) आठ ,, ।

(७) मृत्युको दूर करनेका उपाय । मू. ।।) आठ ,, ।

(८) वेदमें चरखा । मू. ।।) आठ ,, ।

(९) शिवसंकल्पका विजय । मू. ।।।) बारह ,, ।

## [७] ब्राह्मण-बोध-माला ।

(१) शत-पथ-बोधामृत । मू० ।) चार आने

## [८] उपनिषद्-ग्रंथ-माला ।

(१) "ईश" उपनिषद् । मू. ।।।≈) चौदह आने

(२) "केन" उपनिषद् । मू. १।) सवा रु. ।

मंत्री—स्वाध्याय-मंडल,

औंध (जि. सातारा.)